

स्कूल में आज भी रोज़ जैसा ही माहौल है.





मिसेज़ फ्रीमैन के क्लास में बच्चे पत्थर का सूप (शोरबा) बना रहे हैं.

डेनिस, पतीले में गाजर डालता है और पूछता है,

"क्या किताबों का घंटा शुरू हुआ?"

मिस्टर वोंग की कक्षा समुद्री जीवों के बारे में पढ़ रही है.

क्रिस, उसमें स्कूबा-डाइवर बनता है.

"किताबों का घंटा कब शुरू होगा?“ उसने पूछा.



मिस मुलिगन की क्लास में बच्चे राष्ट्रपति पर एक नाटक कर रहे हैं. होसे उसमें जॉर्ज वाशिंगटन बना है.
पर उसकी विग (नकली बाल) बहुत बड़ी है.
"किताबों का घंटा कब आएगा?" होसे पूछता है.





मिस अंजली  की क्लास *मेफ्लावर* जहाज़ पर यात्रा कर रही है.
शेरोन उबकाई और फिर उल्टी का अभिनय करती है –
बिल्कुल उसी तरह जैसे पुराने ज़माने में तीर्थयात्री करते थे.
"किताबों का घंटा कब शुरू होगा?" उसने पूछा.

संगीत के कमरे में बच्चे वाद्‌ययंत्र बजा रहे हैं. सब तबले और बांसुरी की धुनों में मस्त हैं. कमरे में इतना शोर है कि मिस्टर गार्सीआ को अपने कानों में रुई ठूंसनी पड़ती है!



खेल के कमरे में बच्चे शोर मचाते हुए
बास्केट-बॉल की गेंद उछाल रहे हैं.





आर्ट-रूम (कला कमरे) में एनी पेंटिंग कर रही है
और जॉन मिट्टी के खिलोने बना रहा है.



किचन (रसोईघर) की
भट्टी में से बिस्कुट पकने
की खुशबू आ रही है.

प्रिंसिपल के कमरे में
मिस्टर चार्ल्स, जिमी
को डांट रहे हैं.





मिस्त्री मार्टिन स्कूल की
बेसमेंट (तहखाने) में नल
का  वॉशर बदल रहे हैं.

लाइब्रेरी  में पुस्तकें अलमारी
से नीचे गिर रही हैं.





विज्ञान की प्रयोगशाला
में एक ज्वालामुखी का
मॉडल फट रहा है.

कंप्यूटर की लैब में पीट
ने गलती से पुरानी
डिस्क डाल दी है.





फर्स्ट-ऐड के कमरे में
नर्स तमिका, एक छोटी लड़की
की चोट पर पट्टी बांध रही हैं.

स्कूल में आज भी सब लोग, हर रोज़ जैसे ही व्यस्त हैं.
पर फिर......



....सब काम छोड़ो!

क्योंकि अब  किताबों का घंटा शुरू हुआ!



**DEAR = DROP EVERYTHING AND READ**



अपनी मनपसंद किताब पढ़ो!



पतीले में सूप  उबाल रहा है

पर मिसेज़ फ्रीमैन की क्लास के बच्चे सचित्र पुस्तकें पढ़ रहे हैं.



शार्क अपना विशाल जबड़ा खोल रही है,
पर  मिस्टर वोंग के बच्चे अपनी
पसंदीदा किताबों के पन्ने उलटते हैं.





जब *मेफ्लावर* जहाज़ धीरे-धीरे समुद्र में पाल के सहारे
आगे बढ़ता है, तब मिस अंजली के बच्चे पुस्तकें पढ़ते हैं.

नाटक में जब होसे की विग (नकली बाल) गिरती है,
तब मिसेज़ मुलिगन के बच्चों का चेहरा किताबों के पीछे छिपा होता है.



संगीत-कक्ष में अब शांति है - न बांसुरी और न ही तबले की आवाज़!

अब मिस्टर गार्सिआ अपने कानों में ठुंसी रुई को बाहर फेंक देते हैं.





खेल के कमरे में भी अब शांति है.

बास्केट बाल का खेल अब बंद है.

आर्ट-रूम में पेंटिंग अधूरी पड़ी है,
और गीली मिट्टी सूख रही है.



किचन की भट्टी अब ठंडी पड़ी है.



प्रिंसिपल साहिब ने अब डांटना बंद कर दिया है.



मिस्त्री ने अब मरम्मत का काम बंद कर दिया है.



लाइब्रेरियन ने किताबों को छांटना बंद कर दिया है.



ज्वालमुखी में से धुआं निकलना बंद हो गया है.



कंप्यूटर अब स्लीप-मोड में चला गया है.



नर्स तमिका ने पट्टी बांधना बंद कर दी है.



स्कूल में हर कोई उस समय किताबें पढ़ता है.



सब कुछ छोड़ कर किताबें पढ़ने का समय!



**DEAR = DROP EVERYTHING AND READ**



वो सबसे मज़ेदार घंटा है....

....वो घंटा कल भी होगा....



.... और परसों भी ....




.... और उसके बाद भी....

## DEAR = DROP EVERYTHING AND READ



हरेक को स्कूल में किताबों के घंटे का महत्व पता है.

DEAR TIME में सब लोग अपनी मनपसंद किताबें पढ़ते हैं.